६—जो पावगं जलियमवक्कमेज्जा
आसीविसं वा वि हु कोवएज्जा।
जो वा विसं खायइ जीवियट्ठी
एसोवमासायणया गुरूणं ॥

य. पावकं ज्वलितमपक्रामेत्,
आशीविषं वाऽपि खलु कोपयेत्।
यो वा विषं खादति जीवितार्थी,
एषोपमाऽऽशातनया गुरूणाम् ॥६॥

६—कोई जलती अग्नि को लांघता है, आशीविष सर्प को कुपित करता है और जीवित रहने की इच्छा से विष खाता है, गुरु की आशातना इनके समान है—ये जिस प्रकार हित के लिए नहीं होते, उसी प्रकार गुरु की आशातना हित के लिए नहीं होती।

७—सिया हु से पावय नो डहेज्जा
आसीविसो वा कुविओ न भक्खे।
सिया विसं हालहलं न मारे
न यावि मोक्खो गुरुहीलणाए॥

स्याद् खलु स पावको नो दहेत्,
आशीविषो वा कुपितो न भक्षेत्।
स्याद्विषं हलाहलं न मारयेत्,
न चापि मोक्षो गुरुहीलनया ॥७॥

७—सम्भव है कदाचित् अग्नि न जलाए, सम्भव है आशीविष सर्प कुपित होने पर भी न खाए और यह भी सम्भव है कि हलाहल विष भी न मारे, परन्तु गुरु की अवहेलना से मोक्ष सम्भव नहीं है।

८—जो पव्वयं सिरसा भेत्तुमिच्छे
सुत्तं व सीहं पडिबोहएज्जा।
जो वा दए सत्तिअग्गे पहारं
एसोवमासायणया गुरूणं ॥

य पर्वतं शिरसा भेत्तुमिच्छेत्,
सुप्तं वा सिंहं प्रतिबोधयेत्।
यो वा दढीत शक्त्यग्रे प्रहारं,
एषोपमाशातनया गुरूणाम् ॥८॥

८—कोई शिर से पर्वत का भेदन करने की इच्छा करता है, सोए हुए सिंह को जगाता है और भाले की नोक पर प्रहार करता है, गुरु की आशातना इनके समान है।

९—सिया हु सीसेण गिरिं पि भिंदे
सिया हु सीहो कुविओ न भक्खे।
सिया न भिंदेज्ज व सत्तिअग्गं
न यावि मोक्खो गुरुहीलणाए ॥

स्यात् खलु शिर्षेण गिरिमपि भिन्द्यात्,
स्यात् खलु सिंहः कुपितो न भक्षेत्।
स्यान्न भिन्द्याद्वा शक्त्यग्रं,
न चापि मोक्षो गुरुहीलनया ॥९॥

९—सम्भव है शिर से पर्वत को भी भेद डाले, सम्भव है सिंह कुपित होने पर भी न खाए और यह भी सम्भव है कि भाले की नोक भी भेदन न करे, पर गुरु की अवहेलना से मोक्ष सम्भव नहीं है।

१०—आयरिय पाया पुण अप्पसन्ना
अबोहिआसायण नत्थि मोक्खो।
तम्हा अणाबाह सुहाभिकंखी
गुरुप्पसायाभिमुहो रमेज्जा ॥

आचार्यपादाः पुनरप्रसन्नाः,
अबोधिमाशातनया नास्ति मोक्ष।
तस्मादनाबाधसुखाभिकाङ्क्षी,
गुरुप्रसादाभिमुखो रमेत ॥१०॥

१०—आचार्यपाद के अप्रसन्न होने पर बोधि-लाभ नहीं होता—गुरु की आशातना से मोक्ष नहीं मिलता। इसलिए मोक्ष-सुख चाहने वाला मुनि गुरु-कृपा के लिए तत्पर रहे।

११—जहाहियग्गी जलणं नमंसे
नाणाहुईमंतपयाभिसित्तं।
एवायरियं उवचिट्ठएज्जा
अणंतनाणोवगओ वि संतो ॥

यथाऽहिताग्निर्ज्वलनं नमस्येद्,
नानाहुतिमन्त्रपदाभिषिक्तम्।
एवमाचार्यमुपतिष्ठेत,
अनन्तज्ञानोपगतोऽपि सन् ॥११॥

११—जैसे आहिताग्नि ब्राह्मण[15] विविध आहुति[16] और मन्त्रपदों से[17] अभिषिक्त अग्नि को नमस्कार करता है, वैसे ही शिष्य अनन्तज्ञान-सम्पन्न होते हुए भी आचार्य की विनयपूर्वक सेवा करे।

१२—जस्संतिए धम्मपयाइ सिक्खे
तस्संतिए वेणइयं पउंजे।
सक्कारए सिरसा पंजलीओ
कायग्गिरा भो मणसा य निच्चं॥

यस्यान्तिके धर्मपदानि शिक्षेत,
तस्यान्तिके वैनयिकं प्रयुञ्जीत।
सत्कुर्वीत शिरसा प्राञ्जलिकः,
कायेन गिरा भो मनसा च नित्यम्॥१२॥

१२—जिसके समीप धर्मपदों की[18] शिक्षा लेता है उसके समीप विनय का प्रयोग करे। शिर को झुकाकर, हाथों को जोड़कर[19] (पञ्चाङ्ग वन्दन कर) काया, वाणी और मन से सदा सत्कार करे।

१३—लज्जा दया संजम बंभचेरं
कल्लाणभागिस्स विसोहिठाणं।
जे मे गुरू सययमणुसासयंति
ते हं गुरू सययं पूययामि॥

लज्जा दया संयम ब्रह्मचर्यं,
कल्याणभागिनः विशोधिस्थानम्।
ये मा गुरवः सततमनुशासति,
तानहं गुरून् सतत पूजयामि ॥१३॥

१३—लज्जा[२०], दया, संयम और ब्रह्मचर्य कल्याणभागी साधु के लिए विशोधि-स्थल हैं। जो गुरु मुझे उनकी सतत शिक्षा देते हैं उनकी मैं सतत पूजा करता हूँ।

१४—जहा निसंते तवणच्चिमाली
पभासई केवलभारहं तु।
एवायरिओ सुयसीलबुद्धिए
विरायई सुरमज्झे व इंदो॥

यथा निशान्ते तपन्नर्चिर्माली,
प्रभासते केवल भारतं तु।
एवमाचार्यः श्रुत-शील-बुद्ध्या,
विराजते सुरमध्य इव इन्द्रः ॥१४॥

१४—जैसे दिन में प्रदीप्त होता हुआ सूर्य सम्पूर्ण भारत[२१] (भरत क्षेत्र) को प्रकाशित करता है, वैसे ही श्रुत, शील और बुद्धि से सम्पन्न आचार्य विश्व को प्रकाशित करता है और जिस प्रकार देवताओं के बीच इन्द्र शोभित होता है, उसी प्रकार साधुओं के बीच आचार्य सुशोभित होता है।

१५—जहा ससी कोमुइजोगजुत्तो
नक्खत्ततारागणपरिवुडप्पा।
खे सोहई विमले अब्भमुक्के
एवं गणी सोहइ भिक्खुमज्झे॥

यथा शशी कौमुदीयोगयुक्तः,
नक्षत्रतारागणपरिवृतात्मा।
खे शोभते विमलेऽभ्रमुक्ते,
एवं गणी शोभते भिक्षुमध्ये ॥१५॥

१५—जिस प्रकार मेघयुक्त विमल आकाश में नक्षत्र और तारागण से परिवृत्त, कार्तिक-पूर्णिमा[२२] में उदित चन्द्रमा शोभित होता है, उसी प्रकार भिक्षुओं के बीच गणी (आचार्य) शोभित होता है।

१६—महागरा आयरिया महेसी
समाहिजोगे सुयसीलबुद्धिए।
संपाविउकामे अणुत्तराइं
आराहए तोसए धम्मकामी॥

महाकरान् आचार्यान् महैषिणः,
समाधियोगस्य श्रुतशीलबुद्ध्याः।
सम्प्राप्तुकामोऽनुत्तराणि,
आराधयेत् तोषयेद्धर्मकामी ॥१६॥

१६—अनुत्तर ज्ञान आदि गुणों की सम्प्राप्ति की इच्छा रखने वाला मुनि निर्जरा का अर्थी होकर समाधियोग, श्रुत, शील और बुद्धि के[२३] महान् आकर, मोक्ष की एषणा करने वाले आचार्य की आराधना करे और उन्हें प्रसन्न करे।

१७—सोच्चाण मेहावी सुभासियाइं
सुस्सूसए आयरियप्पमत्तो।
आराहइत्ताण गुणे अणेगे
से पावई सिद्धिमणुत्तरं॥
त्ति बेमि।

श्रुत्वा मेधावी सुभाषितानि,
शुश्रूषयेत् आचार्यमप्रमत्तः।
आराध्य गुणाननेकान्,
स प्राप्नोति सिद्धिमनुत्तराम् ॥१७॥
इति ब्रवीमि।

१७—मेधावी मुनि इन सुभाषितों को सुनकर अप्रमत्त रहता हुआ आचार्य की शुश्रूषा करे। इस प्रकार वह अनेक गुणों की आराधना कर अनुत्तर सिद्धि को प्राप्त करता है।

ऐसा मैं कहता हूँ।